सर्गः प्रवर्तते तावत्पौर्वापर्येण नित्यशः ॥ महान्गुण-
विसर्गाऽर्थः स्थित्यन्तो यावदीक्षणम् ॥ १९ ॥ विरा-
ण्मयाऽऽसाद्यमानो लोककल्पविकल्पकः ॥ पञ्च-
त्वाय विशेषाय कल्पते भुवनैः सह ॥ २० ॥ अन्ने प्र-
लीयते मर्त्यमन्नं धानासु लीयते ॥ धाना भूमौ प्र-
लीयन्ते भूमिर्गन्धे प्रलीयते ॥ २१ ॥ अप्सु प्रलीयते
गन्ध आपश्च स्वगुणे रसे ॥ लीयते ज्योतिषि रसो
ज्योती रूपे प्रलीयते ॥ २२ ॥

---

क्षोभ करिकैं वाकों प्रकट करनहारो है, सो ये तीनों ब्रह्मरूप मैंही हों, मोते ये भिन्न नहीं हैं प्रकृति मेरी शक्ति है, पुरुष और काल मेरी अवस्था है मेरो रूप होवेसों मेंही अद्वितीय स्वरूप हूं ॥ १८ ॥ अब या सृष्टिकी अवधि कहें हैं जीवके भोग देवेके निमित्त प्रगट भई यह मेरी सृष्टि जबलो याकों अंत आवै तबतक पिता पुत्र रूपसो निरन्तर चलै है और जबतक परमात्माकों ईक्षण होयहै तबतक रहै है ता पीछे प्रलय होयहै सो कहैं हैं ॥ १९ ॥ यह ब्रह्मांड विराट्रूप जामें लोकनकी कल्पना है जब याके निकट मेरो स्वरूपभूत काल पहुँचवे लगे है तब मुझेसो पीड्यमान हैके सब लोक नाशको पामें हैं जैसे उत्पन्न भयेहैं ताही क्रमसों तत्त्व न्यारे न्यारे ह्वैके अपने कारणसों मिलिकें नष्ट होयहैं ॥ २० ॥ यह शरीर अन्नते भयो है ताते सतवर्ष अनावृष्टिके भयेते क्षीण होय ता अन्नमें लीन होय है, अन्न बीजमें लीन होवे हैं, बीज भूमिमें लीन होय है जब बोयेतें न उपजे, भूमि गंधमें महाप्रलयकी अग्नि करिकैं दग्ध होयहै गंधमात्र रहैहै ॥ २१ ॥ गंध जलमें लीन होय है जल अपने गुणमेंलीन होय है रस ज्योतिमें लीन होवे है ज्योति रूपमें लीन होयहै ॥ २२ ॥

रूपं वायौ स च स्पर्शे लीयते सोऽपि चाम्बरे ॥ अम्बरं शब्दतन्मात्रे इन्द्रियाणि स्वयोनिषु ॥२३॥ योनिर्वैकारिके सौम्य लीयते मनसीश्वरे ॥ शब्दो भूतादिमप्येति भूतादिर्महति प्रभुः ॥ २४ ॥ स लीयते महान् स्वेषु गुणेषु गुणवत्तमः॥ तेऽव्यक्ते संप्रलीयन्ते तत्काले लीयतेऽव्यये ॥ २५ ॥ कालो मायामये जीव जीव आत्मनि मय्यजे ॥ आत्मा केवल आत्मस्थो विकल्पापायलक्षणः ॥ २६ ॥ एवमन्वीक्षमाणस्य कथं वैकल्पिको भ्रमः ॥ मनसो हृदि तिष्ठेत व्योम्नीवार्कोदये तमः ॥ २७ ॥

---

रूप वायुमें लीन होयहै वायु स्पर्शमें लीन होइ स्पर्श आकाशमें लीन होइ आकाश शब्दमें लीन होइ ॥ २३॥ शब्द अहंकारमें लीन होइ, ऐसे पंचभूतनकी प्रलय कहिकै इंद्रियनकी प्रलय कहैंहै, इंद्रिय अपने प्रवर्तकमें लीन होयहै, जा इंद्रियनको जो देवता है ता देवतामें लीन होयहै ॥ २४ ॥ वे देव सब मनके वश हैं ताते मनमें लीन होयहैं, मन सब इंद्रियनको ईश्वर है, तामें प्रविष्ट होयहै, मन अपने सब देवता सहित सात्त्विक अहंकारमें लीन होइ शब्द तामस अहंकारमें लीन होय है, जाते कालके आधीन है ॥ २५ ॥ काल ज्ञानरूप महापुरुषमें लीन होयहै, पुरुष आत्मारूप जन्मरहित मोमें लीन होयहै, तब आत्मा एक शुद्ध विकल्प संकल्प रहित अपनेई आनंदमें स्थित होइ रहैहै, याप्रकार सब सृष्टिको प्रकार कह्योहै ताको प्रयोजन कहैं हैं ॥ २६ ॥ जब या प्रकार ज्ञानकरिकै देखे वाके मनको कियो भ्रम क्यो होइ, और भयोहू भ्रम हृदयमें क्यों रहे, जैसे आकाशमें सूर्योदय भयेतें अंधकार नहीं रहै ॥ २७ ॥

एष सांख्यविधिः प्रोक्तः संशयग्रन्थिभेदनः ॥ प्रति-
लोमानुलोमाभ्यां परावरदृशा मया ॥ २८ ॥ इति
श्रीमद्भागवते एकादशस्कन्धे चतुर्विंशतितमोऽ-
ध्यायः ॥ २४ ॥

## अथ पंचविंशोऽध्यायः ।

श्रीभगवानुवाच ॥ गुणानामसमिश्राणां पुमान्येन
यथा भवेत् ॥ तन्मे पुरुषवर्येदमुपधारय शंसत॥१॥
शमो दमस्तितिक्षेक्षा तपः सत्यं दया स्मृतिः ॥ तुष्टि-
स्त्यागोऽस्पृहा श्रद्धा ह्रीर्दयादिः स्वनिर्वृतिः ॥ २ ॥

उद्धवसों श्रीकृष्ण कहैं है यह सांख्यज्ञान विधि मैंने तुमसों कही, याके जानेते संदेहकी गांठि छूटि जाइ, उत्पत्ति प्रलयके प्रकार कहि समझाय कह्यो है, मोको सब ज्ञान पूर्ण हैं ॥ २८ ॥

इति श्रीभागवतभाषाटीकायां एकादशस्कन्धे चतुर्विंशोऽध्यायः २४॥

पचीसके अध्यायमें मोक्षकी सिद्धिके अर्थ अनेक प्रकार चित्ततें उपजे सत्व आदि गुणनकी वृद्धि कहियै हैं॥ श्रीभगवान् बोले जबतक प्रकृतिपुरुषको ज्ञान न होय जबतक तीन्यो गुणके स्वभाव न जीते होइ तबतक सुख दुःख आदि द्वंद्व धर्म नहीं जायहै तातें जैसें गुणके स्वभाव जानेजाइ हैं ता उपाय करिवेको प्रथम गुणके स्वभाव कहैं हैं हे उद्धव ! पुरुषनमें श्रेष्ठ तीन्यो गुण न्यारे न्यारे होयहैं, जब जा गुणसो जैसो पुरुष होइ सो यह तुम मैं कहूंहूं ॥ १ ॥ तहां प्रथम सत्वगुणको स्वभाव कहैं हैं सतोगुणको स्वभाव जाको होइ ताके ए धर्म होयहै शम, दम, क्षमा, विवेक, तप, सत्य, दया, पहलो और

काम ईहा मदस्तृष्णा स्तम्भ आशीर्भिदा सुखम् ॥
मदोत्साहो यशः प्रीतिर्हास्यं वीर्यं बलोद्यमः ॥ ३ ॥
क्रोधो लोभोऽनृतं हिंसा याच्ञा दम्भः क्लमः कलिः ॥
शोकमोहौ विषादार्ती निद्राऽऽशा भीरनुद्यमः ॥ ४ ॥
सत्त्वस्य रजसश्चैतास्तमसश्चानुपूर्वशः ॥ वृत्तयो वर्णितप्रायाः सन्निपातमथो शृणु ॥ ५ ॥ सन्निपातस्त्वहमिति ममेत्युद्धव या मतिः ॥ व्यवहारः सन्निपातो मनोमात्रेन्द्रियासुभिः ॥ ६ ॥ धर्मे चार्थे च कामे च यदाऽसौ परिनिष्ठितः ॥ गुणानां सन्निकर्षोऽयं श्रद्धारतिधनावहः ॥ ७ ॥

---

पिछिलो स्मरण, संतोष, त्याग, वैराग्य, आस्तिक बुद्धि अनुचितकर्ममें लज्जा, दान, आत्मासूं रति ये सतोगुणकी वृत्ति कही ॥ २ ॥ रजोगुणकी वृत्ति कहे हैं कामना, चेष्टा, दर्प, तृष्णा, गर्व, देवतानके सुखकी आकांक्षा, विषयभोग, युद्धादिकनको उत्साह, जगमें प्रीति, हास्य, वीर्य्य, बलको उद्यम ये सब रजोगुणकी वृत्ति कही ॥ ३ ॥ तमोगुणकी कहे हैं क्रोध, लोभ, मिथ्या हिंसा, याच्ञा, दंभ, अनुद्यम, श्रम, कलह, शोक, मोह, विषाद, दुःख, हीनता, निद्रा, आशा, भय ये तमोगुणकी वृत्ति न्यारी न्यारी कही, अब एकसों एकमिली हैं ते वृत्ति सुनो ॥४॥५॥ हे उद्धव ! अहं मम यह जो बुद्धि है, तामें मन शब्द स्पर्श रूप रस गंध इंद्रिय प्राण ये सात्विक राजस तामस हैं, इन करिके जो कार्य्य है सो संनिपात जनित कार्य कहिये, तीनों गुणनके मिले कार्य हैं मैं शांत हो मैं कामी हों, क्रोधी हों मोकों शांति है, काम है क्रोध है, ऐसो व्यवहार तीनो गुणनको सन्निपात कार्य कहा है ॥ ६ ॥ जब यह पुरुष धर्म अर्थ काममें स्थित भयो तब जानिये

प्रवृत्तिलक्षणे निष्ठा पुमान् यर्हि गृहाश्रमे ॥ स्वधर्मे
चानुतिष्ठेत गुणानां समितिर्हि सा ॥ ८ ॥ पुरुषं सत्त्व-
संयुक्तमनुमीयाच्छमादिभिः ॥ कामादिभी रजोयु-
क्तं क्रोधाद्यैस्तमसा युतम् ॥ ९ ॥ यदा भजति मां भ-
क्त्या निरपेक्षः स्वकर्मभिः ॥ तं सत्त्वप्रकृतिं विद्या-
त्पुरुषं स्त्रियमेव च ॥ १० ॥ यदा आशिष आशास्य
मां भजेत स्वकर्मभिः ॥ तं रजःप्रकृतिं विद्याद्धिंसा-
माशास्य तामसम् ॥ ११ ॥ सत्त्वं रजस्तम इति गुणा
जीवस्य नैव मे ॥ चित्तजा यैस्तु भूतानां सज्जमानो
निबध्यते ॥ १२ ॥

---

तीनों गुणनकी एकता है, धर्म सात्विक, अर्थ राजस, काम तामस, धर्ममें श्रद्धा होई अर्थमें रति होइ काममें धन होइ॥७॥ प्रवृत्ति सकाम धर्ममें निष्ठा राखे गृहाश्रम धर्ममें निष्ठा राखे यहहू गुणनके सन्निपातसों होय है कारण कि सकाम धर्म रजोगुणमय है घरमें आसक्ति तमोगुणमय है नित्यनैमित्तिक धर्ममें निष्ठा है सो सत्व गुणमय है ॥८॥ या प्रकार भिन्न भिन्न और मिलै गुणनकी व्यवस्था कहि जा गुणसों जैसो पुरुष होइ सो कहे है, पुरुषके जो शम दम क्षमा दया ये धर्म होयहैं तो सात्विक जानियें, काम अनुराग करिकै राजस समझि लेइ, क्रोध आदि करिकै तामस जानिये ॥ ९ ॥ और जो भक्ति करिकैं निरपेक्ष होइ सो स्वकर्म करिकैं मेरो भजन करे सो पुरुष होउ अथवा स्त्री होउ वाको सतोगुणरूपी स्वभाव जाननो॥१०॥ जो स्वकर्म कर्म करिके मेरो भजन करे है, और मोते कछु चाहना करै सो रजोगुण स्वभाव जाननो, और जो काहूके मारवेको मेरो भजन करें सो तामस जानिये ॥११॥ अब कहे हैं इन गुणनके वश तो तुमहूं देखे जा हैं तो

यदेतरौ जयेत् सत्त्वं भास्वरं विशदं शिवम् ॥ तदा
सुखेन युज्येत धर्मज्ञानादिभिः पुमान् ॥ १३ ॥ यदा
जयेत्तमः सत्त्वं रजः सङ्गं भिदा चलम् ॥ तदा दुःखेन
युज्येत कर्मणा यशसा श्रिया ॥ १४ ॥ यदा जयेद्रजः
सत्त्वं तमो मूढं लयं जडम् ॥ युज्येत शोकमोहाभ्यां
निद्रया हिंसयाऽऽशया ॥ १५ ॥ यदा चित्तं प्रसीदेत
इन्द्रियाणां च निर्वृतिः ॥ देहेऽभयं मनोऽसङ्गं तत्स-
त्त्वं विद्धि मत्पदम् ॥ १६ ॥

---

तुम सेव्य क्यों भये, और जीव सेवक क्यौं भयो, सो कहो ताको उत्तर देयहैं ए तीनों गुण जीवकों हैं मोको नहीं हैं, ये सब चित्तके विकारते होयहैं जा करिकै प्राणी आसक्त होइकें बंधे है,मैं तो आसक्त नहीं हूं, नियंता होइ और द्रष्टा होइ रहों हों, तातें बंधनमें नहीं याहीसों अपना भजन करनेके वास्ते वारंवार कहताहूं ॥ १२ ॥ जब एक गुणनको आधिक्य होइ ताको कार्य्य दिखामें हैं, जब प्रकाश-रूपमें निर्मल शांत सतोगुण बढिकैं रजोगुणकों जीते तब पुरुष धर्म ज्ञानकरिकैं परमसुख युक्त होयहै, जब रजोगुण सतोगुण तमोगुणको जीते, तब पुरुष धर्म ज्ञान करिकैं परम सुखयुक्त होइ ॥ १३ ॥ जब रजोगुण सत्व और तमकों जीते तब रजोगुण करिकें संगहोइ ता करिकें भेद बुद्धि सर्वत्र होइ ता करिकैं प्रवृत्ति मार्गको स्वभाव होइ कर्म यश श्री और दुःख करिकै युक्त होइ ॥ १४ ॥ जब तमोगुण सतोगुण और रजोगुणकों जीते तब अवज्ञा करिकैं मोहकों प्राप्त होइ, शोक मोह निद्रा हिंसा आशा करियुक्त होइ विवेक जाइ अनुद्यमरूप जडता होइ रहै और लय होइ ॥ १५ ॥ जब चित्त निर्मल होइ और इंद्रियनके विषयनतें निवृत्ति होइ देहमें अभय होइ मनकी आसक्ति

विकुर्वन् क्रियया चाऽऽधीरनिर्वृत्तिश्च चेतसाम् ॥
गात्रास्वास्थ्यं मनो भ्रान्तं रज एतैर्निशामय ॥ १७॥
सीदच्चित्तं विलीयेत चेतसो ग्रहणेऽक्षमम् ॥ मनो नष्टं
तमो ग्लानिस्तमस्तदुपधारय ॥ १८॥ एधमाने गुणे
सत्त्वे देवानां बलमेधते ॥ असुराणां च रजसि तम-
स्युद्धव रक्षसाम् ॥ १९॥ सत्त्वाज्जागरणं विद्याद्रजसा
स्वप्नमादिशेत् ॥ प्रस्वापं तमसा जन्तोस्तुरीयं त्रिषु
संततम् ॥ २० ॥ उपर्युपरि गच्छन्ति सत्त्वेन ब्रह्म-
णा जनाः ॥ तमसाऽधोऽध आमुख्याद्रजसाऽन्तर-
चारिणः ॥ २१ ॥

---

कहूं न होइ वह सतोगुण मेरी प्राप्तिको स्थान जान्नो ॥ १६ ॥ जब क्रिया करिकैं विकारकों प्राप्त होइ, बुद्धिकों विक्षेप होइ, ज्ञानेंद्रियनको शांति न होइ, कर्मेंद्रियनको निश्चलता न होइ, मन भ्रमें तब जानियें रजोगुण बहुत बढ्यो है ॥ १७ ॥ जब चित्त अंतर्द्धान होइ लीन होइ ज्ञान करि पदार्थ ग्रहणकों असमर्थ होइ मनहूंमें संकल्प विकल्प उपजते रहे हैं सो नष्ट ह्वैकैं शून्यसों रहें, अज्ञान ग्लानि दुःख होइ तब जानियें तमोगुण बढ्यो है ॥१८॥ हे उद्धव ! सतोगुण बढे तब देवतानको बल बढे, रजोगुण बढे तब असुरनको बल बढे, तमोगुण बढे तब राक्षसनको बल बढेहै ॥ १९ ॥ सतोगुणतें जागरण होइ रजोगुणतें स्वप्न होइ तमोगुण करिकैं सुषुप्तिकी अवस्था होइ इन तीनोंहूं अवस्थामें व्याप्त एक चतुर्थ अवस्थारूप आत्मतत्त्व है, सो वह तुरीय निर्गुण अवस्था है ॥ २० ॥ गुणके उत्कर्षसे कर्म फलको दिखावैहैं सतोगुणके उत्कर्ष करिकैं ब्राह्मण वेदोक्त कर्म कर्त्ता ऊपर ब्रह्मलोक पर्यंत जायहैं, तमोगुण करिकैं नीचेके लोकनमें जाय, रजोगुण करिकैं मनुष्य होयहैं ॥ २१ ॥

सत्त्वे प्रलीनाः स्वर्यान्ति नरलोकं रजोलयाः ॥ तमो-
लयास्तु निरयं यान्ति मामेव निर्गुणाः ॥ २२ ॥ मद-
र्पणं निष्फलं वा सात्त्विकं निजकर्म तत् ॥ राजसं
फलसंकल्पं हिंसाप्रायादि तामसम् ॥ २३ ॥ कैवल्यं
सात्त्विकं ज्ञानं रजो वैकल्पिकं च यत् ॥ प्राकृतं ता-
मसं ज्ञानं मन्निष्ठं निर्गुणं स्मृतम् ॥ २४ ॥ वने तु सा-
त्त्विको वासो ग्रामे राजस उच्यते ॥ तामसं द्यूतस-
दनं मन्निकेतं तु निर्गुणम् ॥ २५ ॥ सात्त्विकः कारको-
ऽसङ्गी रागान्धो राजसः स्मृतः ॥ तामसः स्मृतिवि-
भ्रष्टो निर्गुणो मदपाश्रयः ॥ २६ ॥

---

अब जा गुणकी आधिक्यतामें मरनेते जो गति होइ सो कहें हैं सतो-
गुणमें मरे तो स्वर्गमें जाइ, रजोगुणमें मरे तो मनुष्यलोकमें जाइ,
तमोगुणमें मरे तो नरकमें जाई और निर्गुण होई तो मोहिको प्राप्ति
होवे है ॥ २२ ॥ जो स्वकर्म करे फल न चाहे अथवा मोकों अर्पण
करे सो सात्विककर्म है जा कर्ममें फलकी याचना सो राजस, जामें
हिंसा अधिक सो तामसकर्म ॥ २३ ॥ अब सब गुण निर्गुण भेदक-
रिकें ज्ञान और भक्ति हू चारि प्रकारकी है सो कहैं हैं, केवल आत्म-
निष्ठ ज्ञान सात्विक है, जो ज्ञान देह इंद्रियनके संबंधसो लीन होइ सो
राजस जानिये जो बालक गुंगेको ज्ञान सो तामस जानिये, केवल
शुद्ध पुरुषोत्तमनिष्ठ ज्ञान होइ सो निर्गुण जानिये ॥ २४॥ वनमें वास
है सो सात्विक है, ग्रामको वास राजस है, जुवाके गृहमें वास तामस
है, भगवन्मंदिरमें निर्गुण वास है ॥ २५ ॥ आसक्ति विना कर्मको
कर्त्ता सात्विक कहिये आसक्तिसे अंध होकै कर्म करनो राजस है,
स्मरणते रहित कर्त्ता तामस है, मेरे एक शरण आई अहंकार छोडि-

सात्त्विक्याध्यात्मिकी श्रद्धा कर्मश्रद्धा तु राजसी ॥
तामस्यधर्मे या श्रद्धा मत्सेवायां तु निर्गुणा ॥ २७ ॥
पथ्यं पूतमनायस्तमाहार्यं सात्त्विकं स्मृतम् ॥ राजसं
चेन्द्रियप्रेष्ठं तामसं चार्तिदाऽशुचि ॥ २८ ॥ सात्विकं
सुखमात्मोत्थं विषयोत्थं तु राजसम् ॥ तामसं मो-
हदैन्योत्थं निर्गुणं मदपाश्रयम् ॥ २९ ॥ द्रव्यं देशः
फलं कालो ज्ञानं कर्म च कारकः ॥ श्रद्धावस्था कृति-
र्निष्ठा त्रैगुण्यः सर्व एव हि ॥ ३० ॥ सर्वे गुणमया भावाः
पुरुषाव्यक्तधिष्ठिताः ॥ दृष्टं श्रुतमनुध्यातं बुद्ध्या वा
पुरुषर्षभ ॥ ३१ ॥

---

कै कर्म करे सो निर्गुणहै ॥ २६ ॥ आत्माकी श्रद्धा सात्विकी, कर्मकी श्रद्धा राजसी, अधर्ममें श्रद्धा तामसी, मेरी सेवामें श्रद्धा निर्गुण है ॥ २७ ॥ जो आहार भक्ष्य भोज्य वस्तु होई पवित्र होइ विनाश्रम प्राप्तिहोइ सो सात्विक जानिये, जो इंद्रियनको परमप्रिय मधुर कटु अम्ल लवण ये सब राजस है, जातें पीडा होइ अशुद्ध होइ सो तामस जानिये, जो वस्तु मोकूं निवेदन करी होइ सो निर्गुण जानिये ॥ ॥ २८ ॥ आत्माके अनुभवतें भयो सुख सतोगुणरूपी है विषयानुभवतें भयो सुख राजस है, मोह दीनतातें सुख होइ सो तमोगुणी है, मेरे आश्रय करिकैं सुख निर्गुण है ॥ २९ ॥ ये जितेक पदार्थ कहि आये हैं द्रव्य, पवित्रवस्तु देश वन, ग्राम, फल, काल, ज्ञान, कर्म, कर्त्ता, श्रद्धा, अवस्था, आकृति, स्थिति ये सब त्रिगुणमय हैं ॥ ३० ॥ हे श्रेष्ठ पुरुष! ये सब प्रपंचरूप भाव गुणमय जानना, पुरुष और प्रकृति करिकैं अधिष्ठित है, जितनो देखोहो सुन्योहो बुद्धि करिकैं ध्यानमें रहै है सो सब गुणमय है ॥ ३१ ॥

एताः संसृतयः पुंसो गुणकर्मनिबन्धनाः॥ येनेमे निर्जिताः सौम्य गुणा जीवेन चित्तजाः॥३२॥ भक्तियोगेन मन्निष्ठो मद्भावाय प्रपद्यते॥ तस्माद्देहमिमं लब्ध्वा ज्ञानविज्ञानसंभवम्॥ ३३॥ गुणसङ्गं विनिर्धूय मां भजन्ति विचक्षणाः॥ निःसङ्गो मां भजेद्विद्वानप्रमत्तो जितेन्द्रियः॥ रजस्तमश्चाभिजयेत्सत्त्वसंसेवया मुनिः॥ ३४॥ सत्त्वं चाभिजयेद्युक्तो नैरपेक्ष्येण शान्तधीः॥ संपद्यते गुणैर्मुक्तो जीवो जीवं विहाय माम्॥ ३५॥ जीवो जीवविनिर्मुक्तो गुणैश्चाशयसंभवैः॥ मयैव ब्रह्मणा पूर्णो न बहिर्नान्तरश्चरेत्॥ ३६॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे पञ्चविंशोऽध्यायः॥ २५॥

---

ये सब गुण कर्म करिकै बांधी अर्थात् गुण और कर्मनके अनुसार पुरुषकों संसारकी गति है, हे सौम्य! जो जीव चित्तते उपजे गुण जीते सो भक्तियोग करिकैं निष्ठासो मेरे भावको प्राप्ति होइ हैं॥३२॥ ताते विवेकी तातें जीतिवेहीको उपाय करै है सो कहै हैं ताते ज्ञानविज्ञानकी देनहारी या मनुष्य देहको पाइकें गुणसंगकों दूरि करिकै निपुण मेरो भजन करै है॥ ३३॥ ज्ञानवान सावधान जितेंद्रिय सब संग छोडिके निःसंग होइ मेरो भजन करे॥ ३४॥ सतोगुणकी सेवा करिकै रजोगुण तमोगुणकों जीते, पीछे निरपेक्ष होइ शांत बुद्धि होइ मेरे विषें चित्त राखिकैं सतोगुणकोहू जीते॥ ३५॥ या प्रकार मोकों प्राप्ति होइ सो कहैं हैं, यह जीव जब गुणन करिकैं छूटे तब

# अथ षड्विंशोऽध्यायः ।

श्रीभगवानुवाच ॥ मल्लक्षणमिमं कायं लब्ध्वा मद्धर्म आस्थितः ॥ आनन्दं परमात्मानमात्मस्थं समुपैति माम् ॥ १ ॥ गुणमय्या जीवयोन्या विमुक्तो ज्ञाननिष्ठया ॥ गुणेषु मायामात्रेषु दृश्यमानेष्ववस्तुतः ॥ वर्तमानोऽपि न पुमान् युज्यते वस्तुभिर्गुणैः ॥ २ ॥

अपने वासना देहकों छोडिके मोकों प्राप्त होइ जब मोकों प्राप्त भयो तब फेरी संसारी नहीं होइ, जीव लिंगशरीर करिकैं और चित्ततें उपजे गुण करिकैं मुक्तभये पीछें मोसों मिलिकैं ब्रह्म होइके रहे, विषयभोग न करे, और विषयभोगनको स्मरणहू न करे ॥ ३६ ॥

इति श्रीमहाभागवते भाषाटीकायां एकादशस्कन्धे पंचविंशोऽध्यायः ॥ २५ ॥

अब छव्वीसके अध्यायमें दुष्ट संगते भ्रष्ट होइ, साधुसंगते योग, उत्तम सिद्धताके लिये पुरूरवा राजाकी कथा श्रीकृष्ण कहते हैं ॥ हे उद्धव ! यह जीव जातें मेरो रूप जान्यो जाइ ऐसे मनुष्यदेहकों पाइकैं मेरे धर्ममें स्थित होइ सो अपनें आत्मामें स्थित आनंद रूप परमात्मारूपकों प्राप्तिहोइ है ज्ञान निष्ठाके प्रभावके कारण गुणमय लिंगशरीरसों मुक्त भयो पुरुष गुण कि जो माया मात्र और वास्तविक रीतिसों प्रतीत है रहे हैं विनमें निवास करवे पैहू इन मिथ्या गुण-

१ दोनो एकहि रूप हमारे ॥ चाहै भजन करो निर्गुणसे चाहै सगुण सुधारे ॥ चाहै योग साध अभ्यन्तर रहो ध्यान उरधारे ॥ चाहै करो मूर्तिपूजन मंदिर बैठ सुखारे ॥ उत मन मंदिर सबके राजत इत लखनैन उधारे ॥ उत एक प्रणव अलख उच्चारण इत श्रीकृष्ण मुरारे ॥ यह दोनो वोहित तारण हित मन रुचिके अनुसारे ॥ जहां ज्वालाप्रसाद रुचि उपजै सेवहु कपट बिसारे ॥

सङ्गं न कुर्यादसतां शिश्नोदरतृपां क्वचित्॥ तस्यानुगस्तमस्यन्धे पतत्यन्धानुगाऽन्धवत् ॥ ३ ॥ ऐलः सम्राडिमां गाथामगायत बृहच्छ्रवाः ॥ उर्वशीविरहान्मुह्यन्निर्विण्णः शोकसंयमे ॥ ४ ॥ त्यक्त्वात्मानं व्रजन्तीं तां नग्न उन्मत्तवन्नृपः ॥ विलपन्नन्वगाज्जाये घोरे तिष्ठेति विक्लवः ॥ ५ ॥ कामानतृप्तोऽनुजुषन्क्षुल्लकान्वर्षयामिनीः ॥ न वेद यान्तीर्नायान्तीरुर्वश्याऽऽकृष्टचेतनः ॥ ६ ॥

नकैं संगको प्राप्त नहीं होयहै ॥ १॥२ ॥ यद्यपि वाकों सर्वत्र वस्तुकी इच्छा नहीं तथापि दुष्ट संग न करे जो केवल उपस्थ इंद्रिय और उदरकों तृप्ति करवेवारे हैं ऐसे दुष्टनको कबहूं संग न करे क्योंकि एकहू दुष्टजनको जो संग होइ तोहू महाघोर अंधतम नरकमें परे हैं जैसै एक अंधके पीछे दूसरौ अंधौ गिरै है बहुतनकों संग बाधा करै है, यामें कहा कहनो ॥३॥ इलाको पुत्र बडो यशस्वी राजा पुरूरवा जब प्रथम उर्वशीके विरहसों मोहित भयौ हो तब और दुखसो कातर हैकै कुरु क्षेत्रमें पहुँचौ और वहां उर्वशीको देख प्रार्थना कीनी वानें गन्धर्वनकी उपासना बताई विनके द्वारा राजा गन्धर्वलोकनमें प्राप्त भयौ जब वहां वाकौ शोक निवृत्त भयौ तब वाने यह गाथा गाई ॥ ४ ॥ पुरूरवा राजाकों छोडिकै जब उर्वशी चलीगई, तब उन्मत्त कीसी नाईं नग्न ताके पीछे विलाप करती जाय, यह कहत भयो हे घोरे ! हे जाये ! तिष्ठ तिष्ठ याप्रकार विव्हल हैकै कहत चल्यो ॥५॥ पुरूरवा राजा अपनी पहिली अवस्था कहै है, तुच्छकामनाको सेवत मैं तृप्त न भयो अनेकन वर्षनकी रात्रि आई और बीती पर विनमें जानत न भयो, चित्त उर्वशी करिकै हरचो है जब ज्ञान भयो

ऐल उवाच ॥ अहो मे मोहविस्तारः कामकश्मलचे-
तसः ॥ देव्या गृहीतकण्ठस्य नायुःखण्डा इमे स्मृताः
॥ ७ ॥ नाहं वेदाभिनिर्मुक्तः सूर्यो वाऽभ्युदितोऽमु-
या ॥ मुषितो वर्षपूगानां बताहानि गतान्युत ॥ ८ ॥
अहो मे आत्मसंमोहो येनात्मा योषितां कृतः ॥ क्री-
डामृगश्चक्रवर्ती नरदेवशिखामणिः ॥ ९ ॥ सपरिच्छ-
दमात्मानं हित्वा तृणमिवेश्वरम् ॥ यान्तीं स्त्रियं चा-
न्वगमं नग्न उन्मत्तवद्रुदन् ॥ १० ॥ कुतस्तस्यानुभावः
स्यात्तेज ईशत्वमेव वा ॥ योऽन्वगच्छत् स्त्रियं यान्तीं
खरवत्पादताडितः ॥ ११ ॥

---

तब जैसे वचन कहे सो कहे हैं ॥ ६ ॥ पहिलें आठ श्लोकन करिकै वा राजाको पश्चात्ताप कहे हैं, अहो देखो मेरे मोहको विस्तार मैंने इतनो विषय कीनो; तोऊ काम करिकै मलीन चित्तमें उर्वशी करिकै कंठ ग्रहण सहित रहत भयो, सो इतनी आयु मेरी व्यर्थ गई मैंने कछु जानी नहीं ॥ ७॥ अब अति खेद करिकै कहें हैं देखो या उर्वशी करिकै मैं वंचित भयो, सूर्य्य उदित भयो कै अस्त भयो यह मैंने न जान्यो बहुत वर्षनके इतनें दिन बीत गये मैंने कछू न जाने ॥ ८ ॥ हे उद्धव ! अब और कहे हैं अहो मेरे मनको देखो जो मेरो आत्मा इन स्त्रीनके खेलिवेको हरिण कियो मैं राजानको राजा हों, सो मैं ऐसो पराधीन भयो ॥ ९ ॥ राज्यादि सहित चक्रवर्ती मोकों देखो, जो तृणकीसी भांति मोय छोडिकै उठि जाति भई, ता स्त्रीके पीछे नग्न उन्मत्तकीसी भांति मैं हूं उठि चल्यो ॥ १० ॥ ऐसे मोको प्रताप तेज ऐश्वर्य कहांते होइ जो मैं चली जाति स्त्रीके पीछेई लग्यो चल्यो आयो जैसें गधैयाकी भांति वह तो पाइनसों मारति जायहै और

किं विद्यया किं तपसा किं त्यागेन श्रुतेन वा ॥ किं
विविक्तेन मौनेन स्त्रीभिर्यस्य मनो हृतम् ॥ १२ ॥ स्वा-
र्थस्याकोविदं धिङ्‌ मां मूर्खं पण्डितमानिनम् ॥ यो-
ऽहमीश्वरतां प्राप्य स्त्रीभिर्गोखरवज्जितः ॥ १३ ॥ सेव-
तो वर्षपूगान् मे उर्वश्या अधरासवम् ॥ न तृप्यत्या-
त्मभूः कामो वह्निराहुतिभिर्यथा ॥ १४ ॥ पुंश्चल्याऽ-
पहृतं चित्तं को न्वन्यो मोचितुं प्रभुः ॥ आत्मारामे-
श्वरमृते भगवन्तमधोक्षजम् ॥ १५ ॥ बोधितस्यापि
देव्या मे सूक्तवाक्येन दुर्मतेः ॥ मनोगतो महामोहो
नापयात्यजितात्मनः ॥ १६ ॥

---

गदहा वाके पीछें जैसें चल्यो जायहै तैसें मैं चल्यो गयो ॥ ११ ॥ जाको मन स्त्रीन करिकैं हरचोहै, ताको विद्या तप दान अध्ययन एकांतवास मौन इन साधनान करिकै कहा होइहै ॥ १२ ॥ विचार करो तातें मैंने अपनो स्वार्थ न जान्यो और आपुकों पंडित मानि लीनो मूर्ख हो मोकों धिक्कार है, जो मैं ऐश्वर्यकों पाइकैंहू स्त्री करिकै बैल गदहाकी भांति आधीन भयो ॥ १३ ॥ अनेक वर्षनके समूह मैं उर्वशीको अधरमधु पीवतभयो, तथापि यह काम अबहूं तृप्त नहीं होयहै, जैसें आहुतिनसो अग्नि तृप्त नहीं होइ ॥ १४ ॥ या प्रकार आठ श्लोकन करिकै वैराग्य कह्यो अब विवेक दश श्लोकन करिकै कहें है, जिनके चित्त वेश्यान्ने हरे हैं, तिन्है छुडाइवेकों आत्माराम ईश्वर अधोक्षज भगवान् विना और कौन समर्थ है तातें एक परमेश्वरहीको भजन कीजे; बहु तेरे यज्ञन करिके देवता प्रसन्न किये पर अंतसमयमें दुःखही पायो ॥ १५ ॥ ईश्वर प्रसाद विना मोह निवर्त्त नहीं होयहै

किमेतया नोऽपकृतं रज्ज्वा वा सर्पचेतसः ॥ रज्जु-
स्वरूपाविदुषो योऽहं यदजितेन्द्रियः ॥ १७ ॥ क्वायं
मलीमसः कायो दौर्गन्ध्याद्यात्मकोऽशुचिः ॥ क्व
गुणाः सौमनस्याद्या ह्यध्यासोऽविद्यया कृतः॥१८॥
पित्रोः किं स्वं नु भार्यायाः स्वामिनोऽग्नेः श्वगृध्र-
योः ॥ किमात्मनः किं सुहृदामिति यो नावसीयते
॥१९॥ तस्मिन् कलेवरेऽमेध्ये तुच्छनिष्ठे निषज्जते ॥
अहो सुभद्रं सुनसं सुस्मितं च मुखं स्त्रियाः ॥ २० ॥

---

तातें विनहीको भजन करिये, देखो उर्वशीनें उत्तम वाक्यन करिकैं मोकों समझायोहो, तोहू मेरे मनको मोह न गयो मैं अजितेंद्रिय महामूढ हों ॥ १६ ॥ उर्वशीको अपराध नहीं यह मेरोही अपराध है कारण कि मैं अपने अजितेन्द्रीपनसौंही दुःखी भयौ हूं वाने मेरो कहा अपराध कियोहै जेवरीकों न जान जैसें जेवरीमें सर्पको भ्रम करेतो विद्यवान जेवरीको कहा अपराध है ॥ १७ ॥ कदाचित् कहो याने अपने रूप गुणकरिकैं मोह उपजायो यह दोष याहीकों है, दोनों ये दोष मनमें रचे हैं अज्ञानतें हैं सो कहें हैं यह अति मलीन दुर्गंधादिसों भरी देह कहां और पुष्पकी सुगंधके तुल्य आत्माके गुण कहां, सब ठौर ममत्व अविद्याको कियोहै वस्तुतें विचारेतें सर्व मिथ्या है ॥१८॥ यह देह माताकी कहिये स्त्रीकी है कै स्वामीकी है कै अग्निकी है कै कूकर गीधनकी है कै आत्माकी है कै मित्रनकी है कौनकी कहिये इतनौ तो याको निश्चय होयंही नहीं है ॥ १९ ॥ ऐसे अपवित्र तुच्छदेहमें आसक्त होय हैं सो कहैं हैं देखो तो कैसो सुंदर मुख है कैसी सुंदर नाक है कैसो सुंदर हँसिवो है यों भूलें हैं और यह तो सब कृमि विष्ठा भस्मरूप हैं ॥ २० ॥

त्वङ्मांसरुधिरस्नायुमेदोमज्जास्थिसंहतौ॥ विण्मूत्रपूये रमतां कृमीणां कियदन्तरम्॥ २१॥ अथापि नोपसज्जेत स्त्रीषु स्त्रैणेषु चार्थवित्॥ विषयेन्द्रियसंयोगान्मनः क्षुभ्यति नान्यथा॥ २२॥ अदृष्टादश्रुताद्भावान्न भाव उपजायते॥ असंप्रयुञ्जतः प्राणान् शाम्यति स्तिमितं मनः॥२३॥ तस्मात्सङ्गो न कर्तव्यः स्त्रीषु स्त्रैणेषु चेन्द्रियैः॥ विदुषां चाप्यविश्रब्धः षड्वर्गः किमु मादृशाम्॥ २४॥ श्रीभगवानुवाच॥ एवं प्रगायन्नरदेवदेवः स उर्वशीलोकमथो विहाय॥ आत्मानमात्मन्यवगम्य मां वै उपारमज्ज्ञानविधूतमोहः॥ २५॥

---

त्वचा मांस रुधिर आंतें मेद मज्जा हाड संघातरूप देहमें जे आसक्त हैं तिनमें और विष्ठा मूत्र पीवमें जे रमै हैं तिनमें कहां अंतर कछू नहीं जैसै कृमि तैसे वे मनुष्य है॥ २१॥ यद्यपि या प्रकार स्त्री कदर्यमयी जानेहैं तोहू विन स्त्रीलंपटनके निकट जो विवेकी होइ तौं न जाय विषय असत इंद्रियनके संगतें मन सर्वथा विकारको प्राप्त होइ है संग न होइ तो न होइ तातें दूररहे॥ २२॥ जो वस्तु देखी सुनी नहीं है वामें मनकी इच्छा नहीं होय है या कारण जो पुरुष इन्द्रियनको रोकै है वा पुरुषको मन निश्चय हैकै शांत है जाय है॥ २३॥ तातें इंद्रियनसौं स्त्रीनसो और स्त्रीलंपटनको संग न करे जे विवेकी ज्ञानवंत हैं तिनहूंकों इन इंद्रियनको विश्वास कर्त्तव्य नहीं मो सरीखेनकी तो बातही कहा कहिये॥ २४॥ अब श्रीकृष्ण उद्धवतें कहैं हैं याप्रकार गावत राजाधिराज वह राजा उर्वशी लोकको छोडि अपनेमें आत्मरूपको जानि ज्ञानसों मोह निवृत्ति करिकैं

ततो दुःसङ्गमुत्सृज्य सत्सु सज्जेत बुद्धिमान् ॥ सन्त
एतस्य छिन्दन्ति मनोव्यासङ्गमुक्तिभिः ॥ २६ ॥
सन्तोऽनपेक्षा मच्चित्ताः प्रशान्ताः समदर्शिनः ॥ नि-
र्ममा निरहंकारा निर्द्वन्द्वा निष्परिग्रहाः ॥ २७॥ तेषु
नित्यं महाभाग महाभागेषु मत्कथाः ॥ संभवन्ति
हिता नृणां जुषतां प्रपुनन्त्यघम् ॥२८॥ ता ये शृण्व-
न्ति गायन्ति ह्यनुमोदन्ति चादृताः ॥ मत्पराः श्रद्द-
धानाश्च भक्तिं विन्दन्ति ते मयि ॥ २९ ॥ भक्तिं लब्ध-
वतः साधोः किमन्यदवशिष्यते ॥ मय्यनन्तगुणे ब्र-
ह्मण्यानन्दानुभवात्मनि ॥३० ॥ यथोपश्रयमाणस्य
भगवन्तं विभावसुम् ॥ शीतं भयं तमोऽप्येति साधून्
संसेवतस्तथा ॥ ३१ ॥

---

निवृत्त होत भयो ॥ २५ ॥ तातें दुःखसंगको छोडि बुद्धिवंत ह्वैकें साधुसों संग करै वे अपने वचनसों याके मनकी गांठि काटेहै ॥२६॥ साधु कछु चाहें नहीं हैं निरपेक्ष है, उनके चित्त मेरे विषें हैं, समदृष्टि है ममतारहित है, अहंकाररहित शांत हैं, सुख दुःख परिग्रहही नहीं है तातें विनको संगही या मनुष्यको तारेहै ॥ २७ ॥ हे महाभाग! वे बडे भाग्यवंत है जो निरंतर मेरी कथानको श्रवण करे है वे कथा मनुष्यके मनके संपूर्ण पाप दूरि करेहै ॥ २८ ॥ जे कोऊ कथा सुनेहैं गामें है स्तुति करें है आदर करें है ते मो विषें तत्पर ह्वैके श्रद्धासों मेरी भक्तिकों पामेंगे ॥ २९ ॥ अनंत गुण पूर्ण आनंदरूप अनुभवरूप मो विषें जा साधुने भक्ति पाई फेरि वाकों और कहा बाकी रह्यो ॥ ३० ॥ जैसें भगवान् अग्निकी सेवातें शीत अंधकार जाय

निमज्ज्योन्मज्जतां घोरे भवाब्धौ परमायनम् ॥ सन्तो ब्रह्मविदः शान्ता नौर्दृढेवाप्सु मज्जताम् ॥ ३२ ॥ अन्नं हि प्राणिनां प्राण आर्तानां शरणं त्वहम् ॥ धर्मो वित्तं नृणां प्रेत्य सन्तोऽर्वाग् बिभ्यतोऽरणम् ॥ ३३ ॥ सन्तो दिशन्ति चक्षूंषि बहिरर्कः समुत्थितः ॥ देवता बान्धवाः सन्तः सन्त आत्माऽहमेव च ॥ ३४ ॥ वैतसेनस्ततोऽप्येवमुर्वश्या लोकनिस्पृहः ॥ मुक्तसङ्गो महीमेतामात्मारामश्चचार ह ॥ ३५ ॥ इति श्रीमद्भागवते महापुराणे एकादशस्कन्धे ऐलगीतं नाम षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

है तैसें साधुसेवातें संसारभय जाय है ॥ ३१ ॥ प्राणी घोर संसार समुद्रमें बूडते उछरतेहै तिनको ब्रह्मके ज्ञाता साधु शांतही परम गति हैं जैसे जलमें बूडतेंको दृढ नाव परम गति होय है ॥ ३२ ॥ प्राणीनको जैसे अन्न प्राण है तैसें आर्त्तनकों शरण मैं हों, मनुष्यकों परलोकको धर्मही धन है तैसें संसारते डरे पुरुषकों शरणके देनवारे साधु है ॥ ३३ ॥ साधु नेत्र देइ है जैसे नेत्रनतें सब ज्ञान होइ तैसें साधुनतें सब गुण निर्गुणज्ञान होई सूर्य्य बाहिर प्रकाशक है साधु ईश्वरको ज्ञान प्रकाश करै है देवता बांधव साधु है, आत्मा है, सो संत जननमेंही है ॥ ३४ ॥ प्रथम याको पिता शुद्धमनसों स्त्रीरूप ह्वैके पार्वतीके वनमें गयोहो ताते ताके बेटा पुरूरवाको नाम वैतसेन कह्यो सो ता उर्वशी लोकतै ऐसें निस्पृह ह्वैके संग छोडि आत्मारामहोइ या पृथ्वीमें विचरत भयो ॥ ३५ ॥

इति श्रीमद्भा० ए० श्रीभगवदुद्धवसंवादे षड्विंशोऽध्यायः ॥ २६ ॥

# अथ सप्तविंशोऽध्यायः ।

उद्धव उवाच ॥ क्रियायोगं समाचक्ष्व भवदाराधनं प्रभो ॥ यस्मात्त्वां ये यथार्चन्ति सात्वताः सात्वतर्षभ ॥ १॥ एतद्वदन्ति मुनयो मुहुर्निःश्रेयसं नृणाम् ॥ नारदो भगवान् व्यास आचार्योऽङ्गिरसः सुतः॥२॥ निःसृतं ते मुखाम्भोजाद्यदाह भगवानजः ॥ पुत्रेभ्यो भृगुमुख्येभ्यो देव्यै च भगवान् भवः ॥ ३ ॥ एतद्वै सर्ववर्णानामाश्रमाणां च संमतम् ॥ श्रेयसामुत्तमं मन्ये स्त्रीशूद्राणां च मानद ॥ ४ ॥ एतत्कमलपत्राक्ष कर्मबन्धविमोचनम् ॥ भक्ताय चानुरक्ताय ब्रूहि विश्वेश्वरेश्वर ॥५॥

---

अब सत्ताईसके अध्यायमें संक्षेपतें सांख्यकर्म योग कहें हैं जातें चित्त प्रसन्न होइ सब कामकी प्राप्ति होय है॥ तहां उद्धवजी पूछेहै हे प्रभो! हे यादवनमें श्रेष्ठ! अपनो आराधनरूप क्रियायोग मोसों कहो तातें तुम्हारे भक्त जैसे तुम्हारी पूजा करैहै सो कहो ॥ १ ॥ यह योग फिरि पूछतभये ताको कारण कहा तहां कहैं हैं तुम्हारो यह पूजन मनुष्यनकों परमश्रेयदायक है नारद भगवान् व्यास अंगिराके पुत्र बृहस्पति ये सब मुनीश्वर वारंवार कहें हैं ॥ २ ॥ जो वाणी तुम्हारे मुखकमलतें निकसी सोई भगवान् अजन्मा ब्रह्मा अपने पुत्र भृगु आदि सबनसों कहत भये, जो महादेवने पार्वतीसों कह्योहो सो तुम हमसों कह्योहो ॥ ३ ॥ हे मानके दाता! यह सब वर्ण आश्रमनकों संमत है, स्त्री शूद्रकों परम कल्याण करैहै ॥ ४ ॥ हे कमलदलनेत्र! हे विश्वेश्वरनके ईश्वर! यह कर्मबंधनको छुडामनहारो पूजाविधान

श्रीभगवानुवाच ॥ न ह्यन्तोऽनन्तपारस्य कर्मकाण्डस्य चोद्धव ॥ संक्षिप्तं वर्णयिष्यामि यथावदनुपूर्वशः ॥ ६ ॥ वैदिकस्तान्त्रिको मिश्र इति मे त्रिविधो मखः ॥ त्रयाणामीप्सितेनैव विधिना मां समर्चयेत् ॥ ७ ॥ यदा स्वनिगमेनोक्तं द्विजत्वं प्राप्य पूरुषः ॥ यथा यजेत मां भक्त्या श्रद्धया तन्निबोध मे ॥ ८ ॥ अर्चायां स्थण्डिलेऽग्नौ वा सूर्ये वाऽप्सु हृदि द्विजे ॥ द्रव्येण भक्तियुक्तोऽर्चेत् स्वगुरुं माममायया ॥ ९ ॥ पूर्वं स्नानं प्रकुर्वीत धौतदन्तोऽङ्गशुद्धये॥ उभयैरपि च स्नानं मन्त्रैर्मृद्ग्रहणादिभिः ॥ १० ॥

---

मोसो कहो, मैं तुह्मारो भक्त हों तुम विषें अनुरक्त हो ॥ ५ ॥ तब श्रीकृष्ण कहे हैं हे उद्धव ! यह कर्मकांड अनंत हैं, याको पार नहीं, तातें जैसे है तैसे क्रम करिकैं संक्षेपते कहूंहूं ॥ ६ ॥ वैदिक तांत्रिक मिश्रित तप यह तीनि प्रकारको मेरो पूजन है इन तीनोंनमें जाकी जैसी इच्छा होइ ता विधिसों भक्ति करिकैं मोको पूजे ॥ ७ ॥ जब ब्राह्मण क्षत्रिय वैश्य तीनि वर्ण अपनी विधिसों भक्ति करिकैं मोकों पूज्यो चाहें ताको प्रकार सुनि, प्रथम गर्भतें अष्टमके एकादशके द्वादशके वर्षमें अपनें वेदमें कह्यो गायत्री उपदेश पाइकै पुरुष जैसे भक्ति करिकै मोकों भजे सो मोतें सुनो ॥ ८ ॥ प्रतिमामें पूजा योग्य, भूमिमें अग्निमें अपनें हृदयमें सूर्य्यमें जलमें ब्राह्मणमें द्रव्य करिके भक्तिसों निष्कपट ह्वैकें अपने गुरुनको पूजे ॥ ९ ॥ आपु प्रथम तो दंतधावन करे, माटी ले अंगशुद्धिके लिये स्नान करे पीछे वैदिक तांत्रिक विधिसों स्नान करे ॥ १० ॥

संध्योपास्त्यादिकर्माणि वेदेनाऽऽचोदितानि मे ॥
पूजां तैः कल्पयेत् सम्यक्संकल्पः कर्मपावनीम्
॥ ११ ॥ शैली दारुमयी लौही लेप्या लेख्या च सै-
कती ॥ मनोमयी मणिमयी प्रतिमाऽष्टविधा स्मृता
॥ १२॥ चलाचलेति द्विविधा प्रतिष्ठा जीवमन्दिरम् ॥
उद्वासावाहने न स्तः स्थिरायामुद्धवार्चने ॥ १३ ॥
अस्थिरायां विकल्पः स्यात् स्थण्डिले तु भवेद्द्वयम्॥
स्नपनं त्वविलेप्यायामन्यत्र परिमार्जनम् ॥ १४ ॥
द्रव्यैः प्रसिद्धैर्मद्यागः प्रतिमादिष्वमायिनः ॥ भक्त-
स्य च यथालब्धैर्हृदि भावेन चैव हि ॥ १५ ॥

---

पीछें वेदविहित संध्योपासनादि कर्म सब करे, पीछें तिन करिकें कर्मकी दूर करनहारी मेरी पूजा करे, मनकों संकल्प मेरे विषें राखे ॥ ११ ॥ अब प्रतिमाके भेद कहें हैं काष्ठकी, लोहेकी, माटीकी, चित्रकी, रेतकी, मानसी, मणिजटित होइ ये आठ प्रतिमा कहै हैं ॥ १२ ॥ अब प्रतिमाके भेद कहिके विशेष कहैं हैं हे प्यारे उद्धव ! भगवान्‌की मानसी पूजा करनी हो तौ हृदयमें मनोमयी मूर्तिकी पूजा करनी प्रतिमा दो प्रकारकी है एक तो चर और अचर तहां स्थिर मूर्तिकी पूजामें आवाहन विसर्जन नहीं है ॥ १३ ॥ शालग्राममें आवाहन विसर्जन न करे और ठौर करे, अस्थिर प्रतिमाहूमें आवाहन विसर्जन है कहूं नहीं है; माटी चंदनकी प्रतिमामें औरचित्रकीमें मार्जन मात्र करे, स्नान नहीं करावें ॥ १४ ॥ अब सकाम निष्काम भेद करिकें विशेष कहैं हैं, सकामको प्रसिद्ध द्रव्य पूजामें कहै हैं तिन करिकें मेरी प्रतिमामें पूजा करे, जो भक्त निष्काम होइ सो जो सामग्री यथालाभ पावै सो सब मोको समर्पण करै न पावे तब वह

स्नानालंकरणं प्रेष्ठमर्चायामेव तूद्धव ॥ स्थण्डिले तत्त्वविन्यासो वह्नावाज्यप्लुतं हविः॥ १६ ॥ सूर्ये चाभ्यर्हणं प्रेष्ठं सलिले सलिलादिभिः॥श्रद्धयोपाहृतं प्रेष्ठं भक्तेन मम वार्यपि ॥ १७ ॥ भूर्यप्यभक्तोपहृतं न मे तोषाय कल्पते ॥ गन्धो धूपः सुमनसो दीपोऽन्नाद्यं च किं पुनः ॥ १८ ॥ शुचिः संभृतसंभारः प्राग्दर्भैः कल्पितासनः॥ आसीनः प्रागुदग् वार्चेदर्चायामथ संमुखः ॥ १९॥ कृतन्यासः कृतन्यासां मदर्चां पाणिना मृजेत् ॥ कलशं प्रोक्षणीयं च यथावदुपसाधयेत् ॥ २० ॥

---

हृदयमें भावना करिकैं पूजा करे, तो मैं वाके भावही करिकै सब मानिलेउहूं ॥ १५ ॥ स्नान अलंकार ये सब प्रतिमाहीमें मोको प्रिय है, हे उद्धव ! स्थंडिलमें मंत्रही करिकै अपने स्थानमें तिन तिन देवतानको स्थापन है, अग्निमें घृतसंयुक्त हविकरिकै होम करे ॥ १६ ॥ सूर्य्यमें अर्घ उपस्थान करे, जलमें तर्पणादि करै, भक्तनकों श्रद्धा करिकै दियो जलमात्रहू मोको अति प्रिय है ॥ १७ ॥ सुगंध फूल धूप दीप अन्नादिक समर्पण करे तो वाको कहा कहनो है, मेरो भक्ति न होइ और बहुत समर्पै तो मैं वासों संतुष्ट नहीं होउहूं ॥ १८ ॥ अब पूजाको प्रकार कहे हैं, प्रथम तो आपु स्नानादिक शौच करिकै शुद्ध होइ, पीछे पूजाकी सामग्री सब शुद्ध करिकैं राखे, फेरि पूर्वमुख वा उत्तरमुख बैठे पूर्वमुखको अग्र करिकैं दर्भनसों आसन करिकै स्थिर प्रतिमामें सन्मुख व्हैकें पूजा करे ॥ १९ ॥ पहिले तो न्यास करे, पीछें मूलमंत्रनकरिकैं न्यास कृत मेरी प्रतिमाकों हाथसों स्पर्श करे, रातिके निर्माल्य फूल पत्र जो कछु होइ सो दूरि करे आगे जल भरयो

तदद्भिर्देवयजनं द्रव्याण्यात्मानमेव च ॥ प्रोक्ष्य पात्राणि त्रीण्यद्भिस्तैस्तैर्द्रव्यैश्च साधयेत् ॥ २१ ॥ पाद्यार्घ्याचमनीयार्थं त्रीणि पात्राणि दैशिकः ॥ हृदा शीर्ष्णाऽथ शिखया गायत्र्या चाभिमन्त्रयेत् ॥ २२॥ पिण्डे वाय्वग्निसंशुद्धे हृत्पद्मस्थां परां मम ॥ अण्वीं जीवकलां ध्यायेन्नादान्ते सिद्धभाविताम्॥२३॥तयात्मभूतया पिण्डे व्याप्ते संपूज्य तन्मयः ॥ आवाह्यार्चादिषु स्थाप्य न्यस्ताङ्गं मां प्रपूजयेत् ॥ २४ ॥

---

कलश राखे और प्रोक्षणीपात्र राखे ताकों चंदन तुलसीपत्र पुष्प करिकैं शोधन करे ॥ २० ॥ पीछें प्रोक्षणीके जलसों पूजनकों स्थान शुद्ध करे, ताहीसों द्रव्यकों और अपनपेको प्रोक्षण करे, पीछे पाद्यके लियें ता कलशके जलसों तीनि पात्र भरराखे,तिनहूंको इन वस्तुनते शोधन करे, पाद्यको सामा दूब कमल विष्णुक्रांता ये चाहिये, गंध पुष्प अक्षत यव कुश तिल सरसों दूर्वा ये अर्घ्यको आठ द्रव्य चाहियें, जावित्री लौंग कंकोल ये आचमनको चाहिये ॥२१ ॥ पाद्य अर्घ्य आचमनके तीन पात्रनको हृदय मस्तक शिखा मंत्र करिकैं और गायत्री करिके अभिमंत्रण ॥ २२ ॥ करे पीछें देहकों कोष्ठगत वायु करिकै शोधे, मूलाधाप विषें स्थित अग्नि करिकै जरावे, फेरि ललाट विषें स्थित चंद्रमामंडल है तहां अमृत प्रवाह करिकै अमृतमय करे तहां हृदयकमलमें स्थित सूक्ष्म जीव कला नारायण मूर्ति है, ताकों ध्यानकरकें प्रणव अक्षरके अकार उकार मकार कि जाकौ सिद्ध ध्यान करै हैं ध्यान करे ॥ २३ ॥ दीपकके प्रकाशसौ घरकी समान अपने स्वरूपकी भावनासो जब देह व्याप्त होइ प्रथम वा देहहीमें पूजा करिकै आपु तन्मय होय, पीछें आवाहन करिकैं प्रतिमामें

पाद्योपस्पर्शार्हणादीनुपचारान् प्रकल्पयेत् ॥ धर्मा-
दिभिश्च नवभिः कल्पयित्वाऽऽसनं मम ॥ २५ ॥
पद्ममष्टदलं तत्र कर्णिकाकेसरोज्ज्वलम् ॥ उभाभ्यां
वेदतन्त्राभ्यां मह्यं तूभयसिद्धये ॥ २६ ॥ सुदर्शनं
पाञ्चजन्यं गदासीषुधनुर्हलान् ॥ मुशलं कौस्तुभं
मालां श्रीवत्सं चानुपूजयेत् ॥२७॥नन्दं सुनन्दं गरु-
डं प्रचण्डं चण्डमेव च ॥ महाबलं बलं चैव कुमुदं कु-
मुदेक्षणम् ॥ २८॥ दुर्गां विनायकं व्यासं विष्वक्सेनं
गुरून् सुरान् ॥ स्वे स्वे स्थाने त्वभिमुखान् पूजये-
त्प्रोक्षणादिभिः ॥ २९ ॥

---

स्थापन करे, फिर न्यास करिकैं मोको पूजे ॥ २४ ॥ सो प्रकार कहे हैं फेरि आवाहन करि प्रतिमामें पाद्य आचमन अर्घ्यादि सब उपचार करे धर्मादिक नव शक्ति है तिन करिकैं मोकों आसन देइ ॥ २५ ॥ अष्टदल कमल बनावै, केशरिसो उज्ज्वल सुंदर कर्णिकामें वेद आगममें कथित मुक्ति पाइवेके फलकी सिद्धि निमित्त वैदिक तांत्रिक मार्ग करिकै मेरी पूजा करे, वह आसन सुखशय्या है, ताके चारि कोण हैं, चार पाउ हैं तहां धर्म ज्ञान वैराग्य ऐश्वर्य आग्नेय नैर्ऋत्य वायव्य ईशान्य इन चारिहू कोनमें राखे ॥ २६ ॥ आयुधनकी पूजा करे सुदर्शनचक्र पांचजन्य शंख गदाखड्ग बाण धनुष हल मूसल कौस्तुभ माला श्रीवत्सकी पूजा करे ॥ २७ ॥ नंद सुनंद गरुड चंड प्रचंड महाबल कुमुद कुमुदेक्षण ये आठ पार्षद हैं तिनकी आठों दिशानमें पूजा करे ॥ २८ ॥ दुर्गा विनायक व्यास विष्वक्सेनकों कोनेनमें राखे, गुरुको वाम भागमें राखे, देवता इंद्र आदि लोकपालनको पूर्वतें लेकें अपनी अपनी दिशानमें ईश्वरके सन्मुख राखे, अर्घ्यपाद्य

चन्दनोशीरकर्पूरकुङ्कुमागुरुवासितैः॥ सलिलैः स्नापयेन्मन्त्रैर्नित्यदा विभवे सति ॥ ३० ॥ स्वर्णघर्मानुवाकेन महापुरुषविद्यया॥ पौरुषेणापि सूक्तेन सामनीराजनादिभिः ॥ ३१ ॥ वस्त्रोपवीताभरणपत्रस्रग्गन्धलेपनैः॥ अलंकुर्वीत सप्रेम मद्भक्तो मां यथोचितम् ॥ ३२ ॥ पाद्यमाचमनीयं च गन्धं सुमनसोऽक्षतान् ॥ धूपदीपोपहार्याणि दद्यान्मे श्रद्धयार्चकः ॥ ३३ ॥ गुडपायससर्पींषि शष्कुल्यापूपमोदकान् ॥ संयावदधिसूपांश्च नैवेद्यं सति कल्पयेत् ॥ ३४ ॥ अभ्यङ्गोन्मर्दनादर्शदन्तधावाभिषेचनम् ॥ अन्नाद्यं गीतनृत्यानि पर्वाणि स्युरुतान्वहम् ॥ ३५ ॥

---

करिकैं पूजा करे ॥ २९ ॥ चंदन उशीर कपूर कुंकुम अगर इन सुगंधन करिकै राखे, जलसों मंत्रण करिकें स्नान करावे, जो वैभव होइ तो ये सामग्री करे न होइ तो जो होइ तासों करे॥ ३० ॥ सुवर्णघर्मानुवाक और महापुरुष विद्या और सहस्रशीर्षा और राजानकीसी सामग्रीन करिके पूजा करे॥ ३१ ॥ स्नानपीछे वस्त्र जनेऊ आभूषण मकराकृत कुंडल माला सुगंध लेपन करिकै श्रृंगार करे, प्रेमसहित मेरो भक्त यथोचित या प्रकार मेरो पूजन करे॥ ३२ ॥ पाद्य आचमन गंध पुष्प अक्षत धूप दीप नैवेद्य ये सब श्रद्धा करिकै भक्त देई॥३३॥ वैभव होई तो नैवेद्यकी अनेक प्रकारकी सामग्री करे, गुड मिश्री खीर आदिक घृत पुरी पुआ लडुवा गेहूंकी खीर दही दालि ये सब करे ॥ ३४ ॥ पर्वमें उत्सवमें अथवा नित्य फुलेलसों अभ्यंग उबटनो दर्पण दंतधावन स्नान अन्नादि पाक सामग्री गीत नृत्य ये सब करने

विधिना विहिते कुण्डे मेखलागर्तवेदिभिः॥ अग्निमाधाय परितः समूहेत् पाणिनोदितम्॥३६॥ परिस्तीर्याथ पर्युक्षेदन्वाधाय यथाविधि॥ प्रोक्षण्याऽऽसाद्य द्रव्याणि प्रोक्ष्याग्नौ भावयेत माम्॥ ३७॥ तप्तजाम्बूनदप्रख्यं शङ्खचक्रगदाम्बुजैः॥लसच्चतुर्भुजं शान्तं पद्मकिञ्जल्कवाससम्॥ ३८॥ स्फुरत्किरीटकटककटिसूत्रवराङ्गदम्॥ श्रीवत्सवक्षसं भ्राजत्कौस्तुभं वनमालिनम्॥ ३९॥ ध्यायन्नभ्यर्च्य दारूणि हविषाऽभिघृतानि च॥प्रास्याऽऽज्यभागावाऽऽघारौ दत्त्वा चाज्यप्लुतं हविः॥४०॥ जुहुयान्मूलमन्त्रेण षोडशर्चावदानतः॥ धर्मादिभ्यो यथान्यायं मन्त्रैः स्विष्टकृतं बुधः॥४१॥

---

या प्रकार प्रतिमामें पूजा कही है अब अग्निमें पूजा कहें हें विधिसों यदि सदा न हो सकै तौ पर्वमें वा उत्सवके दिन अवश्य करे॥३५॥ कुंड बनावे, मेखला गर्त्त और वेदी कर तामें अग्नि राखे प्रथम हाथसों एकत्र करे तब कुंडमें राखे॥ ३६॥ पीछे कुशा बिछावे चारोंहू दिशा छिरके अन्वाधान नामकर्म समिधसों होम करिके जल फेरि छिरके मेरो ध्यान करे॥ ३७॥ ऐसो रूप मेरो ध्यान करे, तप्त सुवर्ण जैसो लाल होइ तैसो रूप पीताम्बर पहिरे शांत रूप शंख चक्र गदा पद्मसो चारों भुजा शोभित है॥ ३८॥ प्रकाशित मुकुट कंकण मेखला बाजूबंद श्रीवत्सको वक्षःस्थलमें चिह्न शोभायुक्त कौस्तुभमणि वनमाला धरे हैं॥ ३९॥ ऐसे रूपको ध्यान कर घृत मिलाइ समिधसों होम करे, आज्य भाग और आघार नाम होम करे और घृतसों बूडी हविष्य लेइ॥४०॥ मूलमंत्रसों सहस्रशीर्षाकी ऋचासो

अभ्यर्च्याथ नमस्कृत्य पार्षदेभ्यो बलिं हरेत् ॥ मूलमन्त्रं जपेद्ब्रह्म स्मरन्नारायणात्मकम् ॥ ४२ ॥ दत्त्वाचमनमुच्छेषं विष्वक्सेनाय कल्पयेत् ॥ मुखवासं सुरभिमत्ताम्बूलाद्यमथार्हयेत् ॥ ४३ ॥ उपगायन् गृणन् नृत्यन्कर्माण्यभिनयन् मम ॥ मत्कथाः श्रावयन् शृण्वन् मुहूर्तं क्षणिको भवेत् ॥४४॥ स्तवैरुच्चावचैः स्तोत्रैः पौराणैः प्राकृतैरपि ॥ स्तुत्वा प्रसीद भगवन्निति वन्देत दण्डवत् ॥ ४५॥ शिरो मत्पादयोः कृत्वा बाहुभ्यां च परस्परम् ॥ प्रपन्नं पाहि मामीश भीतं मृत्युग्रहार्णवात् ॥ ४६ ॥

---

होमकरे धर्मादिक देवतानके निमित्त यथायोग्य होम करे ॥ ४१ ॥ पार्षदनको बलि देइ, नारायणरूप ब्रह्मको स्मरण करते देवतानके समीप बैठिके मूलमंत्र जपे, फेरि नैवेद्य करिकै भोजनकी सामग्रीको ध्यान करे ॥ ४२ ॥ पीछे आचमन देइ, वह शेष उच्छिष्टभाग विष्वक्सेनके आगे रख उनकी आज्ञाते आप लेइ पीछे मुखवासार्थ सुगंध तांबूल सब देइ ॥ ४३ ॥ ता पीछे मेरे चरित्र गावैं, नृत्य करेमेरे कर्मनको अभिनय दिखावे, मेरी कथा मोकूं सुनावे, आपुहू सुनें, एक मुहूर्त्त निश्चल चित्त ह्वैकें रहै ॥ ४४ ॥ वेद पुराणके तथा प्राकृत भाषाके स्तोत्रन करिकै स्तुति करे, हे भगवन् ! प्रसन्न होउ, यह कहिकै दंडवत् प्रणाम करे ॥ ४५ ॥ प्रणाम या प्रकार करे शिर मेरे पाउ ऊपर राखे दोऊ हाथबांधि पीठिपर राखे अपराधीकीसी नाईं हैं तुम्हारे शरण हों हे प्रभो ! मोकों राखिलेउ मृत्युरूप जहां ग्राह है ऐसे संसारसमुद्रते भयभीत हों ॥ ४६ ॥

इति शेषां मया दत्तां शिरस्याधाय सत्वरम् ॥ उद्वासयेच्चेदुद्वास्यं ज्योतिर्ज्योतिषि तत् पुनः ॥ ४७ ॥ अर्चादिषु यदा यत्र श्रद्धा मां तत्र चार्चयेत् ॥ सर्वभूतेष्वात्मनि च सर्वात्माहमवस्थितः ॥ ४८ ॥ एवं क्रियायोगपथैः पुमान् वैदिकतान्त्रिकैः ॥ अर्चन्नुभयतः सिद्धिं मत्तो विन्दत्यभीप्सिताम् ॥ ४९ ॥ मदर्चां संप्रतिष्ठाप्य मन्दिरं कारयेत् दृढम् ॥ पुष्पोद्यानानि रम्याणि पूजायात्रोत्सवाऽऽश्रितान् ॥ ५० ॥ पूजादीनां प्रवाहार्थं महापर्वस्वथान्वहम् ॥ क्षेत्रापणपुरग्रामान् दत्त्वा मत्सार्ष्टितामियात् ॥ ५१ ॥ प्रतिष्ठया सार्वभौमं दानेन भुवनत्रयम् ॥ पूजादिना ब्रह्मलोकं त्रिभिर्मत्साम्यतामियात् ॥ ५२ ॥

---

या प्रकार पूजा करिकैं शेष प्रसाद पुष्प तुलसी मोइ देउ ऐसो ध्यान करे ताको लेकें माथे धरे, आदरपूर्वक विसर्जन कर ज्योति ज्योतिसों जाइ मिलावे ॥ ४७ ॥ इतने स्थलमें प्रतिमादिकनमें, कौन मुख्य है यापै कहे हैं जाकों जहां श्रद्धा हो सो तहां पूजा करे, जाते सर्व भूतनमें सर्वरूप मैंही स्थित हों और सर्व भूत मोमें निवास करे हैं ॥ ४८ ॥ या प्रकार क्रिया योगके मार्ग वैदिक तांत्रिकके प्रकारसौं पूजा करते पुरुष या लोक परलोककी वांछित सिद्धि मोते पावे है ॥ ४९ ॥ मेरी प्रतिमाकी स्थापना करिकैं दृढ मंदिर बनावे, पीछे फूलनको उत्तम बाग बनवावें, जहां मेरी यात्रा उत्सव होय हैं ॥ ५० ॥ नित्य अथवा बडे पर्वन विषे पूजा सदा चली जाइ, ताके निमित्त क्षेत्र वा पुर ग्राम लगाय देई, तब मेरे समान ऐश्वर्य्यकों पावे ॥ ५१ ॥ प्रतिमाकी प्रतिष्ठा करे तो सब पृथ्वीको राजा होय, मंदिर बनवावनवारो त्रिलो-

मामेव नैरपेक्ष्येण भक्तियोगेन विन्दति ॥ भक्तियोगं स लभते एवं यः पूजयेत माम् ॥ ५३ ॥ यः स्वदत्तां परैर्दत्तां हरेत सुरविप्रयोः ॥ वृत्तिं स जायते विड्भुग् वर्षाणामयुतायुतम् ॥५४॥ कर्तुश्च सारथेर्हेतोरनुमोदितुरेव च ॥ कर्मणां भागिनः प्रेत्य भूयो भूयसि तत्फलम् ॥ ५५ ॥ इति श्रीभागवते एकादशस्कन्धे सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥

---

कीको राज्य पावे, पूजा आदि ये सब कृत्य करे तो ब्रह्मलोक पावें, तीनों प्रकार करे तो मेरी सायुज्य मुक्तिको पावे ॥ ५२ ॥ या प्रकार पूजाको फल मुक्तिपर्यंत कह्यो, अब निष्काम होइ ताकों भक्तिको फल कहै है, निरपेक्ष भक्तियोग करिकैं मोहींकों पावे सो भक्ति कैसें होइ तहां कहें हैं भक्ति तब होइ जब ऐसी भांति मेरी पूजा करे ॥ ५३ ॥ दाताको फल कह्यो, अब दै करिकैं छीड लेइ ताकों निंदित कर्म कहै हैं जो अपनी दीनि तथा पराई दीनि ब्राह्मण देवताकी वृत्तिको हरण करलेइ सो अयुत वर्षपर्यंत विष्ठाको भोजन करै है ॥ ५४ ॥ जो फल कर्त्ताकों सोइ फल सहाइकारिको होइ है प्रेरक अनुमोदनकर्त्ता इन सबनको परलोकमें एकसो फल होइ कारण यह कि यह सब कर्मके विभागी हैं जिनसे जितनौ अधिक कियौ, वाकू वितनोही अधिक फल मिलै है सहाइ आदि कर्म बहुत कियो होइ तो बहुत फल होय है ॥ ५५ ॥

इति श्रीमद्भागवतभाषाटीकायां एकादशस्कन्धे श्रीभगवदुद्धवसंवादे पुरुषार्चनविधिर्नाम सप्तविंशोऽध्यायः ॥ २७ ॥

# अथ अष्टाविंशोऽध्यायः।

श्रीभगवानुवाच ॥ परस्वभावकर्माणि न प्रशंसेन्न गर्हयेत् ॥ विश्वमेकात्मकं पश्यन्प्रकृत्या पुरुषेण च॥ १ ॥ परस्वभावकर्माणि यः प्रशंसति निन्दति ॥ स आशु भ्रश्यते स्वार्थादसत्यभिनिवेशतः ॥ २ ॥ तैजसे निद्रयापन्ने पिण्डस्थो नष्टचेतनः ॥ मायां प्राप्नोति मृत्युं वा तद्वन्नानार्थदृक् पुमान् ॥ ३ ॥ किं भद्रं किमभद्रं वा द्वैतस्यावस्तुनः कियत् ॥ वाचोदितं तदनृतं मनसा ध्यातमेव च ॥ ४ ॥

---

अब अट्ठाईसके अध्यायमें पहिलें जो विस्तारसों ज्ञानयोग कह्यो हो सो अब फिर संक्षेपतें कहैं हैं ॥ श्रीकृष्ण कहैं हैं हे उद्धव ! जो मेरी भक्तिमें पूजामेंरहै सो यह ज्ञाननिष्ठा करै पराये स्वभाव कर्मनकी स्तुति और निंदा न करै, सो संपूर्ण विश्वकों प्रकृति पुरुष करिकैं एक रूप जानें मोतेंभिन्न न जाने ॥ १ ॥ जो पराये स्वभाव कर्मकी निंदा करे सराहना करे जाके मिथ्याभूत प्रपंच दृष्टि होइ सो शीघ्र ज्ञानते भ्रष्ट होइ ॥ २ ॥ जब इंद्रियगण निद्रा करिकै व्याप्त होय हैं, तब मन करिकै यह जीव स्वप्न देखे है, मायारूप स्वप्न है, पीछें मनहू लीन होयहैं, तब चेतना नष्ट होय है तब मृत्युसमान सुषुप्ति दशा होयहैं, तैसें जाकी बुद्धि या विश्वको नानाप्रकार करिकैं जाने है, सो विक्षेप लयको पावे हैं, स्वप्नमें जो होयहै सोई भ्रमरूप यहहै ॥ ३ ॥ जो वस्तु नहीं, भ्रम है तामें यह भलो भयो यह बुरो भयो इतनो भलो इतनो बुरो यह कहा कहनो याको नाम धर्यो सो सब मिथ्या है मन करिकै ध्यान करै है, नेत्रन करिकै जो देखे हैं सो सब मिथ्या

छायाप्रत्याह्वयाभासा ह्यसन्तोऽप्यर्थकारिणः ॥ एवं देहादयो भावा यच्छन्त्यामृत्युतो भयम् ॥ ५ ॥ आत्मैव तदिदं विश्वं सृज्यते सृजति प्रभुः ॥ त्रायते त्राति विश्वात्मा ह्रियते हरतीश्वरः ॥ ६ ॥ निरूपितेयं त्रिविधा निर्मूला भातिरात्मनि ॥ इदं गुणमयं विद्धि त्रिविधं मायया कृतम् ॥ ७ ॥ एतद्विद्वान्मदुदितं ज्ञानविज्ञाननैपुणम् ॥ न निन्दति न च स्तौति लोके चरति सूर्यवत् ॥ ८ ॥ प्रत्यक्षेणानुमानेन निगमेनात्मसंविदा ॥ आद्यन्तवदसद् ज्ञात्वा निःसङ्गो विचरेदिह ॥ ९ ॥

---

हैं, तहां भलो बुरो कहे तो सब अपनो अज्ञान भ्रम है ॥ ४ ॥ तहां दृष्टांत कहें हैं प्रतिबिंब झांई सीपीमेंरूपेकी बुद्धि ये सब जैसें मिथ्या हे कार्यकों करते, तैसें ये देहादिकभाव मरणताईं भय देइ है ॥ ५ ॥ वेदमें जो सृष्टि कही है सो आपुही ब्रह्म विश्वरूप व्हैकें प्रकट होय है आपुही उत्पत्ति होइ आपुही सृजे है आपुही रक्षा कराइलेइ ईश्वर आपही संहार करै है और जाकौ संहार करता यह भावही है ॥ ६ ॥ आत्मा जो सबसौं पृथक् निरूपण कियो है वासौं कोई पदार्थ पृथक् नहीं यह अध्यात्म अधिदैव और अधिभूत रूप जो प्रतीत होय है यह सब मायारचित हैवेसौ निर्मल है यह अध्यात्मादि तीन प्रकारकौ गुणयुक्त संसार आत्मामें मायाकें द्वारा भासै है ॥ ७ ॥ यह मेरी कही ज्ञान विज्ञानकी चेष्टाकों जानें सो काहूकी न निंदा करे न स्तुति करे, सूर्य्यकी भांति सम होइ लोकमें फिरे ॥ ८ ॥ वह कैसें होइ सो प्रकार कहें हैं, जो वस्तु आदिअंतयुक्त हैं सो मिथ्या है, यह जानि करि प्रत्यक्ष उपजे और नष्ट भये जगतकूं अनुमान वेद और

उद्धव उवाच ॥ नैवात्मनो न देहस्य संसृतिर्द्रष्टृदृ-
श्ययोः ॥ अनात्मस्वदृशोरीश कस्य स्यादुपलभ्यते
॥ १० ॥ आत्माऽव्ययोऽगुणः शुद्धः स्वयंज्योति-
रनावृतः ॥ अग्निवद्दारुवदचिद्देहः कस्येह संसृतिः
॥ ११ ॥ श्रीभगवानुवाच ॥ यावद्देहेन्द्रियप्राणैरात्मनः
सन्निकर्षणम् ॥ संसारः फलवांस्तावदपार्थोऽप्यविवे-
किनः ॥ १२ ॥ अर्थे ह्यविद्यमानेऽपि संसृतिर्न निवर्तते॥
ध्यायतो विषयानस्य स्वप्नेऽनर्थागमो यथा ॥ १३ ॥

---

अपनें अनुभव करिकै यों जानें, जो दीखै है सो सब मिथ्या है, यह दृढज्ञान जब होइ तब निःसंग विचरे ॥ ९ ॥ तहां तर्क करि उद्धव पूछे हैं आत्मा स्वयंप्रकाश है ज्ञानरूप है देह तो जड है, तो यह संसार कौनकों लगैहै, हे प्रभो ! आत्माकों है या देहकों संसार है इनहीकों आत्मा द्रष्टा है वह देखेहै देह तो जड है आत्मा जड नहीं पर देखनवारो है ॥ १० ॥ आत्मा अव्यय अगुण शुद्ध स्वयंज्योति आवरणरहित है, और देह तो जड है परि इनको संयोग काष्ठ और अग्निसौ है अग्नि और काष्ठ भिन्न नहीं जानिये तैसे देह आत्मामें एकता है, इन दोऊनमें संसार काहूकों नहीं संभव है तोहूं अग्नि प्रकाशक है काष्ठ प्रकाश है ॥ ११ ॥ यह सत्य है तोऊ संसारकों अविवेक कारण है तहां श्रीकृष्ण कहैं हैं जहांलों देह इन्द्रिय प्राणसों आत्माकों संबंध है तहांताईं मिथ्याहू संसार भासे है, यद्यपि आत्माको और इंद्रियनको संबंध नहीं पर अविवेक करिकै मानि लेइ है ॥ १२ ॥ तहां पूछें हैं देह तो असत्य है ताकों संसार क्यों भासे, तो कहतेहैं यद्यपि विषयभोगकी वस्तु पास नहीं तोउ संसार जाय नहीं है जाते याको ध्यान विषयनकों रहैहै ताते संसार होय है जैसे

यथा ह्यप्रतिबुद्धस्य प्रस्वापो बह्वनर्थभृत ॥ स एव
प्रतिबुद्धस्य न वै मोहाय कल्पते ॥ १४ ॥ शोकहर्ष-
भयक्रोधलोभमोहस्पृहादयः॥ अहंकारस्य दृश्यन्ते
जन्म मृत्युश्च नात्मनः ॥ १५ ॥ देहेन्द्रियप्राणम-
नोभिमानो जीवोऽन्तरात्मा गुणकर्ममूर्तिः ॥ सूत्रं
महानित्युरुधेव गीतः संसार आधावति कालतन्त्रः
॥ १६ ॥ अमूलमेतद्बहुरूपरूपितं मनोवचःप्राणश-
रीरकर्म ॥ ज्ञानासिनोपासनया शितेन च्छित्त्वा मु-
निर्गां विचरत्यतृष्णः ॥ १७ ॥

---

स्वप्नमें अनर्थको देखैहै ॥ १३॥ अब तर्क करै हैं ध्यानतेजो विषयकी स्फूर्ति है सो तो जीवन्मुक्तहूसे निवारण नहीं होय है तो मोक्ष काहूको होइ नहीं तहां कहे हैं जैसें शोचनहारेनको स्वप्नहूं अनर्थ करै सोइ जो जागत रहै तो वो अनर्थ याको न होइ या जीवन्मुक्तनको विषयकी स्फूर्ति अनर्थ नहीं करसके है ॥ १४ ॥ शोक हर्ष भय क्रोध लोभ मोह काम जन्म और मृत्यु ये सब अहंकारते हैं आत्माकों ये कछु नहीं लगे हैं ॥ १५ ॥ देह इंद्रिय प्राण मनको अभिमान कर यह आत्माही विनके मध्य स्थित जीव है, याहीतें गुण कर्ममय मूर्ति हैंइन गुणकर्म करिकैं बंध्यो है,तातें ईश्वरके आधीन होइ सब संसारमें दौरत फिरै है सूत्र और महत्त्व इत्यादि नानारूप करिकैं अनेक प्रकार यही कह्यो हैं ॥ १६ ॥ या प्रकार अहंकार करिकैं जीव बंध्यो है ज्ञान करिकैं याकी मुक्ति होइ सो कहै है वचन मन प्राणविषें अहं-कार निर्मूल है अज्ञानमें बहुत रूप प्रकाशे है तातें गुरुनकी सेवा करिकै तीक्ष्ण ज्ञानरूप खड्ग लेकै या अहंकार बंधनको काटिकै संग छोडिकै पृथिवीमें फिरै याके कारणको यह उपाय है ॥ १७ ॥

ज्ञानं विवेको निगमस्तपश्च प्रत्यक्षमैतिह्यमथानु-
मानम् ॥ आद्यन्तयोरस्य यदेव केवलं कालश्च हेतु-
श्च तदेव मध्ये ॥१८॥ यथा हिरण्यं स्वकृतं पुरस्ता-
त्पश्चाच्च सर्वस्य हिरण्मयस्य ॥ तदेव मध्ये व्यवहा-
र्यमाणं नानाऽपदेशैरहमस्य तद्वत् ॥१९॥

---

अब सोई ज्ञान कहे हैं सो विवेकज्ञान ता ज्ञानको साधन करनवारो वेद है, सो वेदके कहे धर्म करै तब विवेक उपजे, तप स्वधर्म अपनो अनुभव उपदेश तर्क इतने साधना करिकें ज्ञान उपजे, ता ज्ञानको फल कहें हैं योग तप है कारण और जगत्के आदि अन्त मध्यमें वही है ॥ १८ ॥ नानाभेदको व्यवहारहू एकब्रह्म मध्यमेंही होय है सो कहे हैं, जैसे सुवर्णके अनेक आभूषण करे तिनकी उत्पत्तिते प्रथम और पीछेहू सुवर्णही है अनेकनाम भये पीछेहू सुवर्णही रहै है सुवर्ण-तें और वस्तु तो वह नहीं तैसे यह विश्व अनेक रूप करिकै दीखै है सोहू मैंही हूं ऐसे जानिये ॥ १९ ॥

---

१ परन्तु नाममात्रके ब्रह्मज्ञानी बननेसे मुक्ति नहीं होती ॥ एक नगरमें सबही ब्रह्मज्ञानी थे हकीमजी सारेमें फिरे परन्तु उनकी किसीने बात न बूझी सब कहैं हम तौ ब्रह्मज्ञानी हैं प्रारब्धसे राजाने हकीमजीको बुलायो राजाकी नाडी देख हकीमजीने कही कि आराम तौ हो जायगो पर दवा मिलनी कठिन है राजा बोले सो क्या हकीमजी बोले एक ब्रह्मज्ञानीको तेल चाहिये राजाने कही यामें कहाहै हमारे नगरमें बहुत ब्रह्मज्ञानी हैं अभी हम आदमीको भेजकै बुलाते हैं और चौकीदारको भेजदियो सो वाने जाके एक मनुष्यसों कही क्योंजी तुम ब्रह्मज्ञानी हो क्या ? वोह बोल्यो हां तौ कही चलो राजा बुलावे हैं इन कही कहा होयगो चौकीदार बोलो एक ब्रह्मज्ञानीको तेल चहिये यह सुन्तेही सुन्न ह्वैगयो और कही भैया मैंने तौ हंसीसे कह दीथी न मैं न मेरे बाप न मेरे दादा ब्रह्मज्ञानी और यह बात सारे नगरमें फैलगई सब नगर ब्रह्मज्ञानते रहित ह्वै गयो तब राजा कही कि अबकैसी होय हकीमजी बोले मैंने तौ इनकी परीक्षा दृढ निष्ठाकी लीथी कि वह नामके ब्रह्मज्ञानी हैं या सत्य आप दवा खाओ आराम होयगो और राजा-का रोग निवृत्त होगया यासे साधनासहित ज्ञान फलदायक है ॥

विज्ञानमेतत् त्रियवस्थमङ्ग गुणत्रयं कारणकार्य-कर्तृ ॥ समन्वयेन व्यतिरेकतश्च येनैव तुर्येण तदेव सत्यम् ॥ २० ॥ न यत्पुरस्तादुत यन्न पश्चान्मध्ये च तन्न व्यपदेशमात्रम्॥ भूतं प्रसिद्धं च परेण यद्यत्तदेव तत्स्यादिति मे मनीषा॥२१॥ अविद्यमानोऽप्यवभासते यो वैकारिको राजससर्ग एषः॥ब्रह्म स्वयं ज्योतिरतो विभाति ब्रह्मेन्द्रियार्थात्मविकारचित्रम्॥२२॥

---

या प्रकार विश्वको रूप कहिकै या देह इंद्रियनमें जातें प्रकाशक होयहै ताको तद्रूपता कहै हैं, या मनकी तीनि अवस्था कारण हैं, सतोगुण रजोगुण तमोगुण ये गुण हैं जे सब कार्य्य कारण कर्त्ता रूप है अध्यात्म कारण कार्य अधिभूत कर्ता अधिदैव या प्रकार त्रिगुण-रूप जगत् है ऐसोहू जाते होय है और जाके अनुप्रवेशतें प्रकाशे है, सो चतुर्थस्थान ब्रह्म है, इंद्रियादिकके ज्ञान विना जो समाधि आदि विषै है सोई सत्य है ॥ २० ॥ या प्रकार ज्योतिनहूंमें और भांति न होइ सो सत्य है यह कही अब जो और प्रकार होयहै सो असत्य है यह कहै हैं जो वस्तु प्रथम नहीं और पीछेहूं न होइगी मध्यहूमें नहीं केवल नाममात्रही कहनेकों है जाते प्रगटभई और प्रकाशी सो वही है मेरी यह बुद्धि है ॥ २१ ॥ प्रपंचको ब्रह्मसो अभेद कहें हैं यद्यपि प्रथम मैंही हों यह रजोगुणतें उत्पत्ति भयो विकारको समूह ब्रह्मको कार्य है तथापि ब्रह्मके प्रकाश करिके भासैहै, ब्रह्म आपु स्वयं ज्योति है ताते इंद्रिय विषय आत्मा देवता पंचभूत ये सब तत्व ब्रह्मरूप ह्वैकैं भासे हैं यह विचित्रता ब्रह्महीको कार्य है ॥ २२ ॥

एवं स्फुटं ब्रह्मविवेकहेतुभिः परापवादेन विशारदेन॥
छित्त्वात्मसंदेहमुपारमेत स्वानन्दतुष्टोऽखिलकामु-
केभ्यः॥ २३॥ नात्मा वपुः पार्थिवमिन्द्रियाणि देवा
ह्यसुर्वायुजलं हुताशः॥ मनोऽन्नमात्रं धिषणा च
सत्त्वमहंकृतिः खं क्षितिरर्थसाम्यम्॥२४॥ समाहितः
कः करणैर्गुणात्मभिर्गुणो भवेन्मत्सुविविक्तधाम्नः॥
विक्षिप्यमाणैरुत किन्नु दूषणं घनैरुपेतैर्विगतै रवेः
किम्॥२५॥ यथा नभो वाय्वनलाम्बुभूगुणैर्गतागतै-
र्वर्तुगुणैर्न सज्जते॥ तथाऽक्षरं सत्त्वरजस्तमोमलैरहं-
मतेः संसृतिहेतुभिः परम्॥ २६॥

---

या प्रकार ब्रह्मके विवेकके हेतु करिके और देहादिकमें आत्माबुद्धिके त्याग करिकै गुरुद्वारा अपनो संदेह काटि सब कामनते निवर्त होइ आत्माके आनंद करि संतुष्ट होइ रहै॥२३॥ जे छोडे चहियें तिनको स्वरूप कहैहैं,यह देह आत्मा नहीं यह पृथ्वीको विकार है इंद्रियनके अधिष्ठाता देवता प्राण मन बुद्धि चित्त अहंकार ये सब आत्मा नहीं है जाते अन्नमात्रके आश्रय करिकै रहे है तातें विकारयुक्त हैं और वायु जल अग्नि आकाश पृथ्वी ये पंचभूत शब्द स्पर्श रूप रस गंध प्रकृति येऊ सब आत्मा नहीं क्यों कि जड है॥ २४॥ या प्रकारके विवेक ज्ञानवंत मुक्तकों इंद्रियनको कियो गुण दोष न होइ सो कहे हैं जो विवेकी ज्ञानवंत हैं, जीवन्मुक्त दशाको प्राप्त हैं, तिन्हननें गुण रूप इन इंद्रियनको निग्रह कियो होइकै न कियो होइ तोहू ताकों न तो गुण हैं न दोष है जैसे मेघ आकाशमें आये सूर्य्यको कछु दोष नहीं लगे हैं और मेघ गये कछु गुण नहीं लगैहैं॥ २५॥ जो निःसंग है ब्रह्मरूप होइ रह्यो है ताको काहूसों गुण दोष न लगे तहां दृष्टांत कहे

तथापि सङ्गः परिवर्जनीयो गुणेषु मायारचितेषु तावत् ॥ मद्भक्तियोगेन दृढेन यावद्रजो निरस्येत मनःकषायः ॥२७॥ यथाऽमयोऽसाधु चिकित्सितो नृणां पुनः पुनः संतुदति प्ररोहन् ॥एवं मनोऽपक्वकषायकर्म कुयोगिनं विध्यति सर्वसङ्गम् ॥२८॥ कुयोगिनो ये विहितान्तरायैर्मनुष्यभूतैस्त्रिदशापसृष्टैः ॥ ते प्राक्तनाभ्यासबलेन भूयो युञ्जन्ति योगं नतु कर्मतन्त्रम् ॥ २९ ॥ करोति कर्म क्रियते च जन्तुः केनाप्यसौ चोदित आ निपातात् ॥ न तत्र विद्वान् प्रकृतो स्थितोऽपि निवृत्ततृष्णः स्वसुखानुभूत्या ॥ ३० ॥

---

हैं, जैसे आकाश भूमिमें आवत जात ऋतुके गुण शीत उष्णादिक और वायु अग्नि जलसों बंध होते नहीं, तैसें अक्षयब्रह्म सत्व रज तम ये गुण अहंकारके हैं संसारकों हेतु कारणसों मिले नहीं है तिनतें न्यारे न्यारे हैं ॥ २६ ॥ तथापि तौलौं मायाके गुणनको संगम करे, जहांलों मेरै दृढभक्ति योग करिकैं यह मनकी विषयनमें आसक्ति न जाइ ॥ २७ ॥ जैसे रोगको भले उपचारनसों दूरि न कियो होइ तो फिरि फिरि वह रोग उपजिकैं दुःख देईहै तैसें रागादिक और कर्म जाके दग्ध नहीं भये तो और सब विषयनमें आसक्त मनहूं योगिको फेरि बाधा करे है ॥२८॥ जो योगतें भ्रष्ट भयो होइ तो फिरि वाको उपाय कहा तहां कहे हैं, जो योगिको देवतान करिकैं प्रेरे बंधुरूप विघ्न करेहैं योगतें भ्रष्ट भयेते फेरि पूर्व अभ्यास बल करिकैं योग करे पर कर्ममार्गके धर्म न करे, केवल धर्मकीही साधना करे ॥ २९ ॥ जो काहू करिकै प्रेरित होइ तो मरणपर्यंत कर्म करिकै सुख दुःख

तिष्ठन्तमासीनमुत व्रजन्तं शयानमुक्षन्तमदन्तमन्नम् ॥ स्वभावमन्यत् किमपीहमानमात्मानमात्मस्थमतिर्न वेद ॥३१॥ यदि स्म पश्यत्यसदिन्द्रियार्थं नानानुमानेन विरुद्धमन्यत् ॥ न मन्यते वस्तुतया मनीषी स्वाप्नं यथोत्थाय तिरोदधानम् ॥ ३२ ॥ पूर्वं गृहीतं गुणकर्मचित्रमज्ञानमात्मन्यविविक्तमङ्ग ॥ निवर्तते तत्पुनरीक्षयैव न गृह्यते नापि विसृज्य आत्मा ॥ ३३ ॥

---

जाइहै, विकारको पावे जो विवेकी होइ सो देहमें स्थितहू आत्मसुखके अनुभव करिकै तृष्णाते निवर्त्त भयो विकार न पावे ॥ ३० ॥ जाकी मति बुद्धि आत्मामें स्थित है सो ठाढे होते, बैठते, चलते, सोवते, मूत्र करते, अन्न भोजन करते, औरहू स्वभावतें दर्शन आदिक करते देहकों नहीं जानें है ॥ ३१ ॥ जो इंद्रियवंत है सो विना देखें क्यों रहै तहां कहै है जो विवेकयुक्त है सो यद्यपि इन इंद्रियनके विषयनकों देखें हैं, तथापि अनुमान करि विरुद्ध जानि आत्मातें औरकों वस्तु करिकैं नहीं मानें वह स्वप्नकी भांति सब मिथ्या जाने है जैसें जागनेपर स्वप्नके विषय सब आपुही अंतर्द्धान ह्वै जाइहैं ॥ ३२ ॥ आत्मामें मुक्तावस्थादिमेंहू विकार नहीं होयहै कारण कि बद्धावस्थामें गुण और करमनसौं विचित्र अज्ञानके कार्यरूप करो देहेन्द्रियादि अध्याससौं अपने स्वरूपमें मिलेभये मानेगये हैं वेही देहेन्द्रियादिक मुक्तावस्थामें ज्ञानसो निवृत्त है जायहैं आत्माको काऊसो त्याग और ग्रहण कियौ नहीं जानतैहै यदि मुक्ति को क्रियाको फल मानें तौ आत्मामें विकार होय यासों मायिक पदार्थनकी निवृत्तिको होनौही मोक्ष है बंधमोक्ष आत्माको स्पर्श

